

# 1000 भारतीय संस्कृति प्रश्नोत्तरी






राजेंद्र प्रताप सिंह

# पुस्तकें सभी के लिए

# 1000
# भारतीय संस्कृति प्रश्नोत्तरी

राजेंद्र प्रताप सिंह


प्रभात पेपरबैक्स
प्रभात प्रकाशन™
ISO 9001 : 2000 प्रकाशक का उद्यम
www.prabhatbooks.com

प्रकाशक

**प्रभात पेपरबैक्स**

4/19 आसफ अली रोड, नई दिल्ली-110002

फोन : 23289555 • 23289666 • 23289777 • फैक्स : 23253233

इ-मेल : prabhat1@vsnl.com • वेब ठिकाना : www.prabhatbooks.com

संस्करण

प्रथम, 2007



मूल्य

पचहत्तर रुपए

अ.मा.पु.स. 81-7315-633-6

मुद्रक

ग्राफिक वर्ल्ड, नई दिल्ली



**1000 BHARATIYA SANSKRITI PRASHNOTTARI**

(1000 Indian Culture Quiz Book)

*by* Rajendra Pratap Singh

Rs. 75.00

Published by **Prabhat Paperbacks** (A Division of Prabhat Prakashan)
4/19 Asaf Ali Road, New Delhi-2

ISBN 81-7315-633-6

बहुभाषाविद् एवं विद्वान्, 'विश्व सूक्ति कोश' जैसे
महान् ग्रंथ सहित अनेक ग्रंथों के रचयिता
परम श्रद्धेय डॉ. श्याम बहादुर वर्मा
को सादर समर्पित।

# गागर में सागर

भारत एक विशाल देश है। इसमें अनेक धर्मों एवं जातियों के लोग रहते हैं। भारत की सांस्कृतिक विशेषता पूरे विश्व द्वारा प्रशंसित है। किसी भी देश व समाज की जीवंतता और पहचान उसकी अपनी संस्कृति से ही होती है। भारत की भाँति दीर्घ सांस्कृतिक नैरंतर्य से संपन्न देश इस पृथ्वी पर दूसरा नहीं है। बेबीलोनिया और मेसोपोटामिया जैसी संस्कृतियाँ प्राचीन तो अवश्य रही हैं, किंतु आज वे विस्मृत हो चुकी हैं। जबकि भारत में आज भी हजारों वर्ष पूर्व वैदिक व पौराणिक ग्रंथों में रचित श्लोकों का पाठ मौखिक रूप से किया जाता है।

भारतीय संस्कृति को समझने के लिए आवश्यक है कि इसके मर्म को समझा जाए। संस्कृति उस संपूर्ण संसृष्टि को कहते हैं, जिसके अंतर्गत व्यक्ति ज्ञान, विश्वास, कला, रीति-रिवाज और अन्य क्षमताओं और आदतों को अर्जित करता है। हमारी संस्कृति, परंपराएँ एवं संस्कार हमें पीढ़ी-दर-पीढ़ी विरासत में मिले हैं।

प्रस्तुत पुस्तक के माध्यम से लेखक ने संस्कृति के हर क्षेत्र से ऐतिहासिक एवं महत्त्वपूर्ण जानकारी सुधी पाठकों तक पहुँचाने का निष्ठ प्रयास किया है। ग्रंथ एवं रचयिता; अंकों का महत्त्व; नाम कैसे पड़ा; महापुरुष, आदर्श नारियाँ, देवी-देवता, प्रतीक; संस्कार, योग, वेद, स्मृति, दर्शन एवं अन्य ग्रंथ; स्थल, नदियाँ एवं जीव-जंतु; महत्त्वपूर्ण तिथियाँ, दिवस, पक्ष, माह तथा व्रत; अस्त्र-शस्त्र एवं अवतार; उपनाम, उपाधियाँ एवं सम्मान; और भी बहुत कुछ—आदि शीर्षकों के माध्यम से '1000 भारतीय संस्कृति प्रश्नोत्तरी' की रचना की गई है।

'रामायण' और 'महाभारत' तो स्वयं में एक ग्रंथ हैं, इनसे संबंधित किसी भी प्रश्न का उत्तर प्राप्त करने के लिए संबंधित ग्रंथ के पन्ने पलटे जा सकते हैं और उनका उत्तर उसमें मिल भी जाएगा; किंतु सांस्कृतिक प्रश्नों के उत्तर प्राप्त करने के लिए कोई एक निश्चित ग्रंथ नहीं है, जिसमें संबंधित प्रश्नों की जानकारी मिल सके। पाठकों की इसी आवश्यकता को दृष्टिगत रखते हुए राजेंद्रजी ने मात्र एक हजार प्रश्नों के माध्यम से विशाल सांस्कृतिक ज्ञान-सागर का प्रदर्श कराया है, जो

बहुत ज्ञानप्रद है।

सामान्यतया लोग बच्चों के जन्म के बाद नामकरण, मुंडन और यज्ञोपवीत आदि संस्कार ही करते हैं और इनसे संबंधित जानकारी रखते हैं, किंतु '1000 भारतीय संस्कृति प्रश्नोत्तरी' के माध्यम से जन्म के बाद के और भी कई महत्त्वपूर्ण संस्कारों की विस्तार से जानकारी दी गई है, जो पाठकों के लिए उपयोगी सिद्ध होगी; जैसे—बाल काटने के पहले, जन्म के चार महीने बाद सूर्य-दर्शन कराए जाने, छठे माह में बच्चे को उसी तरह का अन्न खिलाना जैसा उसका स्वभाव बनाना चाहते हों, कानों की एक विशेष नाड़ी का छेदन, शिक्षा आरंभ करने आदि के समय कौन सा संस्कार आयोजित होता है आदि-आदि।

संस्कृति अपने स्वरूप में सागर की भाँति होती है। इससे संबंधित क्षेत्र की जानकारी प्राप्त करना श्रमसाध्य और समयसाध्य होता है; किंतु लेखक ने असाधारण अन्वेषण-कार्य करते हुए उस ज्ञान-सागर को पुस्तक रूपी गागर में भरने का सफल प्रयास किया है। प्रस्तुत पुस्तक में अल्प समय में ही भारतीय संस्कृति से संबंधित व्यापक और विशिष्ट जानकारियाँ अपने पाठकों को उपलब्ध करवाने का लेखकीय प्रयास सार्थक हुआ है।

**—अवध किशोर सिंह**
(हिंदी विभाग)
एन.सी.ई.आर.टी.

1 जनवरी, 2007
गली नं.-9 ए, सबोली
दिल्ली-110093

# अपनी बात

'1000 रामायण प्रश्नोत्तरी' एवं '1000 महाभारत प्रश्नोत्तरी' के प्रकाशन के पश्चात् पाठकों की ओर से जो प्रोत्साहन मिला, उसी की परिणति है यह पुस्तक—'1000 भारतीय संस्कृति प्रश्नोत्तरी'। इसमें भारतीय संस्कृति से संबद्ध एक हजार प्रश्न और उनके चार हजार वैकल्पिक उत्तर दिए गए हैं।

बहुधा हमारे समक्ष यह प्रश्न आता है कि संस्कृति क्या है? या संस्कृति किसे कहते हैं?…संस्कृति—अर्थात् संस्कारित होना, श्रेष्ठ बनना, संस्कारजन्य आचार-विचार व रहन-सहन आदि। जिस स्थिति में हैं वैसी ही स्थिति में रहना, वैसा ही व्यवहार करना प्रकृति कहलाती है—और प्रकृति से च्युत होना, अधोगामी होना, निकृष्ट व्यवहार करना विकृति कही जाती है। विश्व में अनेक संस्कृतियाँ हैं। उन सब में भिन्नता है : भिन्नता है उनकी संस्कृति, प्रकृति एवं विकृति के कारण।

संस्कृति किसी भी राष्ट्र की सर्वाधिक मूल्यवान् शक्ति होती है और किसी भी समाज के बौद्धिक, मानसिक एवं आध्यात्मिक विकास की सूचक होती है। ज्ञान एवं विद्या का उपार्जन, धार्मिक एवं नैतिक विचारों का विकास, कला-कौशल के क्षेत्र में उन्नति, सामाजिक रहन-सहन एवं परंपरागत विशिष्टताएँ आदि : ये सब मिलकर किसी भी देश की संस्कृति का निर्माण करती हैं।

भारतीय संस्कृति विश्व की श्रेष्ठतम व प्राचीनतम संस्कृति है। श्रेष्ठ बनने के जो मार्ग भारतीय संस्कृति में सुझाए गए हैं वे सदैव अनुकरणीय व प्रासंगिक रहेंगे। सभी सुखी हों, सभी का कल्याण हो—इसी भाव को लेकर भारत में जीवन-मूल्यों को विकसित किया गया। नैतिकतापूर्ण आचार, विचार, व्यवहार, चारित्रिक शुद्धता एवं जीवन-मूल्यों के प्रति जैसी निष्ठता भारतीय संस्कृति में है वैसी विश्व की अन्य संस्कृतियों में मिलना दुर्लभ है।

आज समयाभाव के कारण भारतीय संस्कृति जैसे व्यापक फलकवाले विषय को पढ़ने व जानने का अवसर सबके पास नहीं है। अत: प्रस्तुत पुस्तक की रचना का प्रयोजन ऐसे पाठकों को भारतीय संस्कृति से संबंधित ज्ञान से परिचित एवं समृद्ध

करवाना है, जो इस व्यापक विस्तारवाले गहन-गंभीर विषय में रुचि रखते हैं और इसके संबंध में विभिन्न प्रकार की अधिकतम उपयोगी और ज्ञानप्रद जानकारियाँ अल्प समय में ही प्राप्त करना चाहते हैं। यह पुस्तक बहुत कुशलता व सुगमता से अपने पाठकों को भारतीय संस्कृति से संबंधित विभिन्न जानकारियों, वस्तुनिष्ठ तथ्यों व महत्त्वपूर्ण संदर्भों से परिचित कराएगी। इसे पढ़कर पाठकगण भारतीय संस्कृति से संबद्ध ग्रंथों व उनके रचनाकारों; महत्त्वपूर्ण तिथियों, दिवसों, पक्षों, माहों व व्रतों; विभिन्न अंकों से संबद्ध जानकारियों; रोमांचक जानकारियों; महापुरुषों, नारियों, देवी-देवताओं, प्रतीकों; साधु-संतों, ऋषि-मुनियों; स्थलों, नदियों, जीव-जंतुओं; मेले, पर्वों, त्योहारों व उत्सवों; नृत्य-नाट्य शैलियों, चित्रकला, गीत-संगीत, वाद्यों एवं वादकों, गायकों; अस्त्र-शस्त्रों, विभिन्न अवतारों; विभिन्न व्यक्तियों के उपनामों, उपाधियों व सम्मानों; संस्कार, योग, वेद, स्मृति, दर्शन एवं अन्यान्य ग्रंथों के संबंध में संक्षिप्त व महत्त्वपूर्ण जानकारियाँ प्राप्त कर सकेंगे। मुझे विश्वास है, यह पुस्तक लेखकों, संपादकों, पत्रकारों, वक्ताओं, शिक्षकों, विद्यार्थियों व शोधार्थियों के लिए भी उपयोगी सिद्ध होगी। वस्तुतः यह भारतीय संस्कृति का संदर्भ कोश है।

इस पुस्तक को तैयार करने में दो दर्जन से अधिक ग्रंथों की सहायता ली गई है। उन सभी का नामोल्लेख कर पाना यहाँ संभव नहीं। उनके रचनाकारों को अनेकशः धन्यवाद और आभार। पांडुलिपि-निर्माण के समय प्रिय जीवनसंगिनी उषा ने जिस समर्पण व तत्परता से सहयोग किया उस हेतु धन्यवाद तो देना चाहता हूँ, किंतु उनका कहना है कि 'यह तो मेरा धर्म है', अत: 'धन्यवाद' या 'आभार' की गुंजाइश नहीं रही। बेटे नमन और बिटिया निधि ने अपनी बाल-सुलभ चंचलताओं को स्थगित रख लेखन हेतु उचित व अनुकूल वातावरण दिया, उन्हें आशीर्वाद।

अंततः, आपसे निवेदन है कि पुस्तक के संबंध में अपने बहुमूल्य सुझावों से अवश्य अवगत कराएँ। इससे त्रुटियों को सुधारने और पुस्तक को अधिक उपयोगी बनाने का अवसर मिलेगा।

**—राजेंद्र प्रताप सिंह**

A-44/A, स्ट्रीट नं. 4, महामाया मार्ग,
मीत नगर, दिल्ली-110094

# कहाँ क्या है?

1

# ग्रंथ एवं रचयिता

1. धर्म-कर्म और यज्ञादि के नियमों को समझाने के लिए जो ग्रंथ लिखे गए उन्हें क्या कहते हैं?
   (क) वेद (ख) कल्पसूत्र
   (ग) उपनिषद् (घ) आरण्यक
2. जिन पुस्तकों में यज्ञों की वेदियाँ बनाने के नियम बताए गए हैं, उन्हें क्या कहते हैं?
   (क) ब्राह्मण ग्रंथ (ख) उपनिषद्
   (ग) शुल्बसूत्र (घ) आरण्यक
3. निम्नलिखित में कौन सा काव्य ग्रंथ श्रीहर्ष द्वारा रचित नहीं है?
   (क) विजयप्रशस्ति (ख) नैषधीय चरित
   (ग) दशरूपकम् (घ) शिवशक्ति सिद्धि
4. निम्नलिखित में कौन सा काव्य ग्रंथ आदि शंकराचार्य द्वारा रचित नहीं है?
   (क) भजगोविंदम् (ख) विवेक चूडामणि
   (ग) पंचीकरणम् (घ) चंडीशतक
5. निम्नलिखित में कौन सा काव्य ग्रंथ पंडितराज जगन्नाथ कृत नहीं है?
   (क) गंगालहरी (ख) सौंदर्यलहरी
   (ग) करुणालहरी (घ) अमृतलहरी
6. 'पंचतंत्र' नामक प्राचीन कथा ग्रंथ किसके द्वारा लिखा गया है?
   (क) नारायण पंडित (ख) विष्णु शर्मा
   (ग) कालिदास (घ) अश्वघोष

उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 135 देखें।

7. प्राचीन कथा ग्रंथ 'हितोपदेश' किसके द्वारा लिखित है?
   (क) विष्णु शर्मा (ख) नारायण पंडित
   (ग) बाणभट्ट (घ) दंडी
8. 'मुद्राराक्षस' नामक प्रसिद्ध नाट्य ग्रंथ किसने लिखा है?
   (क) विशाखदत्त (ख) श्रीहर्ष
   (ग) कालिदास (घ) अश्वघोष
9. 'महावीरचरित' एवं 'मालती माधव' नामक नाट्य ग्रंथ किस नाटककार द्वारा रचित हैं?
   (क) कालिदास (ख) भवभूति
   (ग) भास (घ) भारवि
10. निम्नलिखित में से कौन सा नाट्य ग्रंथ जयदेव द्वारा रचित है?
   (क) रत्नावली (ख) कर्पूरमंजरी
   (ग) प्रसन्नराघव (घ) कुंदमाला
11. 'अष्टांगसंग्रह', 'अष्टांगहृदय', 'मध्यमसंहिता' एवं 'रसरत्नसमुच्चय' नामक आयुर्वैदिक चिकित्सा ग्रंथ किसके द्वारा रचित हैं?
   (क) भावप्रकाश (ख) चरक
   (ग) सुश्रुत (घ) वाग्भट्ट
12. 'भावप्रकाश निघंटु' नामक आयुर्वैदिक चिकित्सा ग्रंथ के लेखक कौन हैं?
   (क) चरक (ख) वाग्भट्ट
   (ग) भाव मिश्र (घ) सुश्रुत
13. 'स्वप्नवासवदत्ता' एवं 'प्रतिज्ञा यौगंधरायण' नाट्य ग्रंथों के रचयिता कौन हैं?
   (क) भास (ख) कालिदास
   (ग) भवभूति (घ) जयदेव
14. सुप्रसिद्ध संगीत ग्रंथ 'संगीत रत्नाकर' के रचयिता कौन हैं?
   (क) तानसेन (ख) सारंगदेव
   (ग) सोमनाथ (घ) गोविंद दीक्षित
15. संगीत ग्रंथ 'रागविबोध' के रचयिता का नाम बताएँ?
   (क) गोविंद दीक्षित (ख) सारंग देव
   (ग) सोमनाथ (घ) तानसेन

**उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 135 देखें।**

16. महाभारत ग्रंथ की रचना किस छंद में हुई है?

(क) अनुष्टुप् (ख) भुजंगप्रयात

(ग) रोला (घ) हरिगीतिका

17. प्रख्यात संगीत ग्रंथ 'संगीत सुधा' के रचनाकार कौन हैं?

(क) सारंग देव (ख) सोमनाथ

(ग) तानसेन (घ) गोविंद दीक्षित

18. हमारे देश का राष्ट्रीय गीत 'वंदे मातरम्' निम्नलिखित में से किस ग्रंथ में है?

(क) गीतांजलि (ख) गोदान

(ग) आनंद मठ (घ) देवदास

19. गुरुमुखी लिपि किस भाषा की है?

(क) सिंधी (ख) पंजाबी

(ग) डोगरी (घ) कन्नड़

20. निम्नलिखित में से कौन सा ज्योतिष ग्रंथ वराहमिहिर द्वारा रचित है?

(क) वेदांगज्योतिष (ख) पंचसिद्धांतिका

(ग) सिद्धांत शिरोमणि (घ) आर्यभटीय

21. 'सिद्धांत शिरोमणि' नामक ज्योतिष ग्रंथ किसके द्वारा रचित है?

(क) आर्यभट (ख) ब्रह्मगुप्त

(ग) भास्कराचार्य (घ) वराहमिहिर

22. 'ब्रह्मस्फुट सिद्धांत' एवं 'खंड खाद्यक' नामक ज्योतिष ग्रंथों के लेखक कौन हैं?

(क) वराहमिहिर (ख) आर्यभट

(ग) भास्कराचार्य (घ) ब्रह्मगुप्त

23. प्रख्यात ज्योतिषाचार्य आर्यभट द्वारा लिखित ग्रंथ निम्नलिखित में से कौन है?

(क) ब्रह्मस्फुट सिद्धांत (ख) आर्यभटीय

(ग) सिद्धांत शिरोमणि (घ) पंचसिद्धांतिका

24. श्रीधराचार्य, महावीर, श्रीपति एवं ब्रह्मगुप्त—ये किस विषय के आचार्य थे?

(क) खगोल (ख) ज्योतिष

(ग) गणित (घ) दर्शन

**उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 135 देखें।**

25. 'विनयपत्रिका', 'जानकीमंगल', 'रामलला नहछू', 'बरवै रामायण', 'वैराग्य संदीपनी', 'कृष्ण गीतावली'—ये कृतियाँ किसके द्वारा रचित हैं?

(क) सूरदास (ख) तुलसीदास

(ग) कबीरदास (घ) रसखान

26. 'रास पंचाध्यायी', 'भ्रमरगीत', 'अनेकार्थ मंजरी'—इन ग्रंथों के रचयिता कौन हैं?

(क) कुंभनदास (ख) हरिदास

(ग) नंददास (घ) रैदास

27. सुप्रसिद्ध ग्रंथ 'सुदामाचरित' के रचयिता कौन हैं?

(क) गिरिधरदास (ख) नरोत्तमदास

(ग) तुलसीदास (घ) सूरदास

28. दोहे, पद एवं साखियाँ इनमें से किसके द्वारा रचित हैं?

(क) रहीम (ख) कबीरदास

(ग) तुलसीदास (घ) सूरदास

29. पहेलियों एवं मुकरियों के रचयिता इनमें कौन हैं?

(क) रैदास (ख) दादू दयाल

(ग) खुसरो (घ) मलूकदास

30. 'मदनाष्टक', 'श्रृंगार सोरठा' एवं 'नायिका भेद' के रचयिता का नाम बताइए?

(क) तुलसीदास (ख) जायसी

(ग) रहीमदास (घ) केशवदास

31. 'शिवराजभूषण', 'शिवा बावनी', 'छत्रसाल दशक', 'भूषण उल्लास', 'भूषण हजारा' आदि ग्रंथों के रचयिता कौन हैं?

(क) चंदबरदाई (ख) जगनिक

(ग) पद्माकर (घ) भूषण

32. 'जगद्विनोद' एवं 'पद्माभरण' ग्रंथों के रचयिता कौन हैं?

(क) दादू दयाल (ख) जायसी

(ग) पद्माकर (घ) गिरिधर दास

33. 'यमुनालहरी', 'रसरंग', 'भक्त सावन' तथा 'रसिकानंद' आदि काव्य ग्रंथों के लेखक का नाम बताइए?

**उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 135 देखें।**

(क) शंकराचार्य (ख) दादू दयाल
(ग) रसखान (घ) ग्वालकवि

34. 'रसकेलिवल्ली', 'कोकसार', 'रसनिधि', 'विरहलीला' एवं 'सुजानसागर' आदि काव्य ग्रंथों के रचयिता कौन हैं?
(क) धनंजय (ख) घनानंद
(ग) भामह (घ) भानुदत्त

35. सुप्रसिद्ध ग्रंथ 'राधेश्याम रामायण' की रचना किसने की है?
(क) राधेश्याम शर्मा (ख) राधेश्याम
(ग) पं. राधेश्याम कथावाचक (घ) राधेश्याम शुक्ल

36. उड़िया 'महाभारत' के रचयिता कौन हैं?
(क) अनंतदास (ख) सरलादास
(ग) चंडीदास (घ) कृष्णदास

37. उड़िया 'रामायण' की रचना किसने की है?
(क) सरलादास (ख) जगन्नाथदास
(ग) बलरामदास (घ) भक्तचरणदास

38. उड़िया में 'भागवतपुराण' की रचना किसने की है?
(क) सरलादास (ख) चंडीदास
(ग) अच्युतानंददास (घ) जगन्नाथदास

39. तमिल ग्रंथ 'तिरुक्कुरल' के रचयिता कौन हैं?
(क) कंब (ख) सुब्रह्मण्यम भारती
(ग) तिरुवल्लुवर (घ) मुदालियार

40. तमिल में 'रामायण' की रचना किसने की है?
(क) जगन्नाथदास (ख) सरलादास
(ग) कंबन (घ) सुब्रह्मण्यम भारती

41. 'वाक्यपदीयम्' की रचना किसने की है?
(क) पतंजलि (ख) पाणिनि
(ग) भर्तृहरि (घ) वेदव्यास

42. 'अष्टाध्यायी' के रचनाकार कौन हैं?
(क) पाणिनि (ख) पतंजलि
(ग) अश्वघोष (घ) क्षेमेंद्र

**उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 135 देखें।**

43. 'कथासरित्सागर' किसने लिखा है?

(क) हाल सातवाहन (ख) सेनापति

(ग) कृपाराम (घ) सोमदेव

44. 'श्रृंगारशतक', 'वैराग्यशतक' एवं 'नीतिशतक' के रचयिता का नाम बताइए।

(क) भामह (ख) भवभूति

(ग) भर्तृहरि (घ) कालिदास

45. 'अमरुकशतक' की रचना किसने की है?

(क) स्वयंभूदेव (ख) बाणभट्ट

(ग) अमरुक (घ) राजशेखर

46. 'काव्यालंकार' का लेखक कौन है?

(क) भास (ख) भारवि

(ग) भामह (घ) भानुदत्त

47. 'चारुदत्त' की रचना किसने की है?

(क) क्षेमेंद्र (ख) राजशेखर

(ग) भास (घ) अश्वघोष

48. 'भामिनीविलास' के लेखक का नाम बताइए?

(क) भर्तृहरि (ख) कालिदास

(ग) पंडितराज जगन्नाथ (घ) भवभूति

49. 'पउमचरिउ' किसने लिखा है?

(क) स्वयंभूदेव (ख) अश्वघोष

(ग) भामह (घ) भास

50. 'श्रीमद्भागवत' के रचयिता कौन हैं?

(क) तुलसीदास (ख) वेदव्यास

(ग) याज्ञवल्क्य (घ) मनु

51. 'रसतरंगिणी' की रचना किसने की है?

(क) बाणभट्ट (ख) जयदेव

(ग) भानुदत्त (घ) श्रीहर्ष

52. 'उरुभंग' का लेखक कौन है?

(क) भास (ख) पतंजलि

(ग) वात्स्यायन (घ) लक्ष्मीधर भट्ट

उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 135 देखें।

53. 'प्रतिमानाटक' नामक नाट्य ग्रंथ किसने लिखा है ?
(क) कालिदास (ख) भास
(ग) भवभूति (घ) शूद्रक

54. 'श्रृंगारलहरी' नामक काव्य ग्रंथ के रचयिता का नाम क्या है ?
(क) दंडी (ख) जगन्नाथदास रत्नाकर
(ग) बल्लाल कवि (घ) भूषण

55. 'दूतघटोत्कच' व 'ऊरुभंग' नाट्य ग्रंथ किसके द्वारा लिखा गया है ?
(क) कल्हण (ख) वाल्मीकि
(ग) भास (घ) तुलसीदास

56. 'दूतवाक्यम्' के रचनाकार कौन हैं ?
(क) जयदेव (ख) भास
(ग) जायसी (घ) सोमदेव

57. 'भोजप्रबंध' किसने लिखा है ?
(क) भर्तृहरि (ख) बाणभट्ट
(ग) बल्लाल कवि (घ) वरदराजाचार्य

58. 'दर्पदलन' ग्रंथ के रचयिता कौन हैं ?
(क) भारवि (ख) श्रीहर्ष
(ग) कौटिल्य (घ) क्षेमेंद्र

59. 'काव्यमीमांसा' ग्रंथ किसके द्वारा लिखित है ?
(क) राजशेखर (ख) सोमदेव
(ग) अमरुक (घ) भास

60. 'कर्णभार' नामक ग्रंथ के रचयिता का नाम बताइए।
(क) जगनिक (ख) विष्णु शर्मा
(ग) भास (घ) सेनापति

61. 'दासबोध' किसने लिखा है ?
(क) एकनाथ (ख) तुकाराम
(ग) ज्ञानेश्वर (घ) समर्थ रामदास

62. 'बुद्धचरित' किसने लिखा है ?
(क) भास (ख) जयदेव
(ग) अश्वघोष (घ) वरदराजाचार्य

उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 136 देखें।

63. 'गाथा सप्तशती' किसके द्वारा लिखा गया है?
(क) सेनापति (ख) जायसी
(ग) हाल सातवाहन (घ) शूद्रक

64. प्रसिद्ध गणित पुस्तक 'लीलावती' किसने लिखी है?
(क) शंकराचार्य (ख) आर्यभट
(ग) बाणभट्ट (घ) भास्कराचार्य

65. 'कवित्त रत्नाकर' किसने लिखा है?
(क) भर्तृहरि (ख) कालिदास
(ग) सेनापति (घ) श्रीहर्ष

66. 'दशकुमारचरित' 'अवंतिसुंदरी' एवं 'दंडिद्विसंधान' काव्य ग्रंथ किसके द्वारा रचित हैं?
(क) बाणभट्ट (ख) जायसी
(ग) कालिदास (घ) दंडी

67. 'शिवतांडव स्तोत्र' की रचना किसने की है?
(क) पाणिनि (ख) विभीषण
(ग) रावण (घ) कालिदास

68. 'सौंदर्यलहरी' के लेखक कौन हैं?
(क) भास्कराचार्य (ख) शंकराचार्य
(ग) जगनिक (घ) तुलसीदास

69. 'ढोला मारू रा दूहा' के रचयिता कौन हैं?
(क) कृपाराम (ख) श्रीहर्ष
(ग) कल्लोल (घ) सोमदेव

70. 'राजिया रा दूहा' के रचयिता कौन हैं?
(क) कल्लोल (ख) भूषण
(ग) दंडी (घ) कृपाराम

71. 'कृत्यकल्पतरु' किसके द्वारा रचित है?
(क) श्रीहर्ष (ख) भारवि
(ग) लक्ष्मीधर भट्ट (घ) भवभूति

72. 'आनंद मठ' उपन्यास का लेखक कौन है?
(क) रवींद्रनाथ टैगोर (ख) शरत् चंद्र चट्टोपाध्याय

उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 136 देखें।

(ग) बंकिमचंद्र चटर्जी (घ) भूषण

73. 'न्यायकुसुमांजलि' के प्रणेता का क्या नाम है?
(क) उदयनाचार्य (ख) श्रीहर्ष
(ग) अश्वघोष (घ) भारवि

74. 'याज्ञवल्क्यस्मृति' के प्रणेता कौन हैं?
(क) व्यास (ख) नारद
(ग) मनु (घ) याज्ञवल्क्य

75. 'बृहत्कथामंजरी', 'रामायणमंजरी', 'चारुचर्या', 'दशावतारचरित', 'भारतमंजरी', 'नीतिकल्पतरु' एवं 'सेव्यसेवकोपदेश' नामक ग्रंथों के रचयिता कौन हैं?
(क) भास (ख) कालिदास
(ग) क्षेमेंद्र (घ) दंडी

76. 'किरणावली' किसके द्वारा लिखित है?
(क) विशाखदत्त (ख) उदयनाचार्य
(ग) बाणभट्ट (घ) शूद्रक

77. 'भगवद्गीता' किस ग्रंथ के अंतर्गत है?
(क) भागवत पुराण (ख) ऋग्वेद
(ग) महाभारत (घ) रामायण

78. 'योगवासिष्ठ' के रचयिता कौन हैं?
(क) याज्ञवल्क्य (ख) शंकराचार्य
(ग) केशवदास (घ) वाल्मीकि

79. 'बृहत्संहिता' के प्रणेता का क्या नाम है?
(क) भास्कराचार्य (ख) वराहमिहिर
(ग) आर्यभट (घ) श्रीहर्ष

80. 'ज्योतिर्विदाभरणम्' किसके द्वारा रचित है?
(क) बल्लाल कवि (ख) भास
(ग) कालिदास (घ) भारवि

81. 'दशरूपकम्' के रचनाकार कौन हैं?
(क) धनंजय (ख) धनपाल
(ग) जयदेव (घ) वरदराजाचार्य

82. सिखों का धार्मिक ग्रंथ इनमें से कौन है?

उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 136 देखें।

(क) सुत्तपिटक (ख) श्रीमद्भागवत
(ग) गुरु ग्रंथ साहिब (घ) राजतरंगिणी

83. 'प्रबोध चंद्रोदय' किसके द्वारा रचित है?
(क) कालिदास (ख) भवभूति
(ग) श्रीहर्ष (घ) श्रीकृष्ण मिश्र

84. 'ययातिचरित' के रचयिता कौन हैं?
(क) रुद्रदेव (ख) सोमदेव
(ग) जयदेव (घ) स्वयंभूदेव

85. 'तिलकमंजरी' के रचयिता इनमें से कौन हैं?
(क) राजशेखर (ख) बाणभट्ट
(ग) धनपाल (घ) कालिदास

86. 'राघवपांडवीय' ग्रंथ किसके द्वारा लिखित है?
(क) धनंजय (ख) भर्तृहरि
(ग) जायसी (घ) वराहमिहिर

87. 'धम्मपद' किस धर्म का ग्रंथ है?
(क) जैन (ख) सिख
(ग) बौद्ध (घ) यहूदी

88. 'शुक्रनीति' के रचयिता कौन हैं?
(क) शंकराचार्य (ख) उदयनाचार्य
(ग) शुक्राचार्य (घ) भास्कराचार्य

89. 'हनुमानचालीसा' की रचना किसने की है?
(क) वाल्मीकि (ख) कालिदास
(ग) तुलसीदास (घ) भारवि

90. 'ओ३म् जय जगदीश हरे' आरती गीत की रचना किसने की है?
(क) पं. श्रद्धाराम फिल्लौरी (ख) शिवानंद
(ग) श्रद्धानंद (घ) विश्वामित्र

91. 'अभिषेक' नामक नाट्य ग्रंथ किसने लिखा है?
(क) भास (ख) भवभूति
(ग) श्रीहर्ष (घ) जयदेव

92. 'कृत्तवास रामायण' किस भाषा में रचित है?

**उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 136 देखें।**

(क) गुजराती (ख) उड़िया
(ग) तमिल (घ) बँगला

93. 'रागमाला', 'संगीतसार', 'गणेश स्तोत्र'—ये ग्रंथ किसके द्वारा रचित हैं?
(क) चतुरसेन (ख) धर्मसेन
(ग) तानसेन (घ) भास

94. 'गीता रहस्य' के लेखक का नाम बताइए।
(क) लाला लाजपतराय (ख) भाई परमानंद
(ग) बाल गंगाधर तिलक (घ) गोपालकृष्ण गोखले

95. 'योगशास्त्र' के रचयिता कौन हैं?
(क) पाणिनि (ख) शंकराचार्य
(ग) कणाद (घ) पतंजलि

96. 'सांख्यशास्त्र' निम्नलिखित में किसके द्वारा रचित है?
(क) पाणिनि (ख) आचार्य कपिल
(ग) पतंजलि (घ) कणाद

97. पुराणों के रचनाकार कौन माने जाते हैं?
(क) वाल्मीकि (ख) विश्वामित्र
(ग) वेदव्यास (घ) याज्ञवल्क्य

98. निम्न में कौन सा ग्रंथ भगवान् बुद्ध से संबंधित नहीं है?
(क) बुद्धचरित (ख) पउमचरिउ
(ग) धम्मपद (घ) सुत्तपिटक

99. गुरु नानकदेव रचित ग्रंथ इनमें कौन सा है?
(क) गीतगोविंद (ख) वैराग्य शतक
(ग) जपुजी साहिब (घ) सुत्तपिटक

100. किस धार्मिक ग्रंथ में गुरु नानकदेव एवं अन्य सिख गुरुओं और कबीर, नामदेव, धना, फरीद, भीखन, वेणी, सूरदास आदि संतों की वाणी है?
(क) सुत्तपिटक (ख) गुरु ग्रंथ साहिब
(ग) गीतगोविंद (घ) दशरूपकम्

101. 'पार्वती परिणय' पुस्तक किसने लिखी है?
(क) सोमभट्ट (ख) मुकुल भट्ट
(ग) बाणभट्ट (घ) केशव

उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 136 देखें।

102. 'वेदांग ज्योतिष' पुस्तक का लेखक कौन है ?
(क) महात्मा लगध (ख) आर्यभट
(ग) वराहमिहिर (घ) सुश्रुत

103. रवींद्रनाथ टैगोर को उनकी किस कृति के लिए 'नोबेल पुरस्कार' प्राप्त हुआ था ?
(क) काबुलीवाला (ख) गोरा
(ग) गीतांजलि (घ) दहेज

104. 'सन् 1857 का स्वातंत्र्य समर' नामक इतिहास ग्रंथ किस महान् क्रांतिकारी ने लिखा था ?
(क) रासबिहारी बोस (ख) वीर सावरकर
(ग) लाला हरदयाल (घ) सुभाषचंद्र बोस

105. राष्ट्रगीत 'वंदे मातरम्' की रचना किसने की थी ?
(क) रवींद्रनाथ टैगोर (ख) बंकिमचंद्र चटर्जी
(ग) रामकृष्ण परमहंस (घ) स्वामी विवेकानंद

106. राष्ट्रगान 'जन गण मन अधिनायक जय हे' की रचना किसने की थी ?
(क) बंकिमचंद्र चटर्जी (ख) शरत् चंद्र चट्टोपाध्याय
(ग) रवींद्रनाथ टैगोर (घ) स्वामी दयानंद

107. 'पृथ्वीराजरासो' के रचनाकार का नाम बताइए ?
(क) जगनिक (ख) चंदबरदाई
(ग) सोमदेव (घ) श्रीहर्ष

108. 'आल्हखंड' के रचनाकार कौन हैं ?
(क) भानुदत्त (ख) जयदेव
(ग) बल्लाल कवि (घ) जगनिक

109. 'ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका' एवं 'सत्यार्थप्रकाश' के प्रणेता कौन हैं ?
(क) तुलसीदास (ख) स्वामी दयानंद
(ग) राजशेखर (घ) क्षेमेंद्र

110. 'रामचरितमानस' के रचयिता कौन हैं ?
(क) वाल्मीकि (ख) सोमदेव
(ग) तुलसीदास (घ) जयदेव

111. 'मनुस्मृति' की रचना किसने की है ?

**उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 136 देखें।**

(क) वात्स्यायन (ख) मनु
(ग) शंकराचार्य (घ) क्षेमेंद्र

112. 'कामंदकीयनीतिसार' ग्रंथ का प्रणयन किसने किया है?
(क) बाणभट्ट (ख) कालिदास
(ग) पंडितराज जगन्नाथ (घ) पतंजलि

113. 'नैषधीयचरित' किसने लिखा है?
(क) श्रीहर्ष (ख) कालिदास
(ग) राजशेखर (घ) वरदराजाचार्य

114. 'गीतगोविंद' के रचयिता कौन हैं?
(क) भामह (ख) जयदेव
(ग) भर्तृहरि (घ) जायसी

115. 'पद्मावत' के रचयिता का नाम बताइए?
(क) बाणभट्ट (ख) पतंजलि
(ग) जायसी (घ) भानुदत्त

116. 'हर्षचरित' किसने लिखा है?
(क) जगनिक (ख) बल्लाल कवि
(ग) बाणभट्ट (घ) शूद्रक

117. 'किरातार्जुनीय' का रचनाकार कौन है?
(क) स्वयंभूदेव (ख) नारायण पंडित
(ग) अमरुक (घ) भारवि

118. 'लघुसिद्धांत कौमुदी' किसने लिखी है?
(क) वरदराजाचार्य (ख) तुलसीदास
(ग) राजशेखर (घ) भास

119. 'रामायण' का रचयिता कौन है?
(क) ब्रह्मा (ख) वेदव्यास
(ग) वाल्मीकि (घ) कालिदास

120. 'महाभारत' का रचयिता कौन है?
(क) श्रीकृष्ण (ख) वेदव्यास
(ग) तुलसीदास (घ) पतंजलि

121. 'अभिज्ञानशाकुंतल', 'कुमारसंभव', 'ऋतुसंहार', 'विक्रमोर्वशीय',

उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 136 व 137 देखें।

'मालविकाग्निमित्र', 'रघुवंशमहाकाव्य' एवं 'मेघदूत' ग्रंथों का प्रणेता कौन है ?

(क) भवभूति (ख) बाणभट्ट

(ग) कल्हण (घ) कालिदास

122. निम्नलिखित में से किस ग्रंथ में कश्मीर का इतिहास वर्णित है ?

(क) दशरूपकम् (ख) राजतरंगिणी

(ग) कादंबरी (घ) मालती माधव

123. 'मृच्छकटिक' नामक नाट्य ग्रंथ का लेखक कौन है ?

(क) तुलसी (ख) कल्हण

(ग) शूद्रक (घ) बाणभट्ट

124. 'अमरकोष' किसने लिखा है ?

(क) मनु (ख) जायसी

(ग) अमरसिंह (घ) भारवि

125. 'उत्तररामचरित' नामक नाट्य ग्रंथ के रचयिता कौन हैं ?

(क) भवभूति (ख) तुलसीदास

(ग) जायसी (घ) वाल्मीकि

126. 'अर्थशास्त्र' ग्रंथ का लेखन किसने किया था ?

(क) भारवि (ख) पतंजलि

(ग) कौटिल्य (घ) वात्स्यायन

127. 'कामसूत्र' ग्रंथ के रचयिता कौन हैं ?

(क) कल्हण (ख) वात्स्यायन

(ग) चंदबरदाई (घ) बाणभट्ट

128. 'राजतरंगिणी' की रचना किसने की है ?

(क) जयदेव (ख) जायसी

(ग) कल्हण (घ) विष्णु शर्मा

129. 'कादंबरी' के रचयिता कौन हैं ?

(क) अश्वघोष (ख) बाणभट्ट

(ग) कालिदास (घ) जगनिक

130. निम्नलिखित में कौन विद्वान् सम्राट् विक्रमादित्य के नवरत्नों में एक थे ?

(क) टोडरमल (ख) जगनिक

**उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 137 देखें।**

(ग) अमरसिंह (घ) चंदबरदाई

131. लोक-विख्यात युद्ध नायकों आल्हा एवं ऊदल के पराक्रम एवं वीरता का वर्णन किस ग्रंथ के अंतर्गत है?

(क) राजतरंगिणी (ख) आल्हखंड

(ग) शिवा बावनी (घ) पृथ्वीराजरासो

132. निम्नलिखित में किस ग्रंथ में श्रीराम की कथा का सुंदर वर्णन है?

(क) रामायण (ख) महाभारत

(ग) ऋग्वेद (घ) सामवेद

133. निम्नलिखित में किस ग्रंथ में कौरव-पांडवों के संघर्ष की कथा है?

(क) रामायण (ख) मनुस्मृति

(ग) ऋग्वेद (घ) महाभारत

134. 'त्रिपिटक' नामक ग्रंथ किस धर्म से संबंधित है?

(क) जैन धर्म (ख) पारसी धर्म

(ग) बौद्ध धर्म (घ) ईसाई धर्म



उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 137 देखें।

2

# महत्त्वपूर्ण तिथियाँ, दिवस, पक्ष एवं माह तथा व्रत

135. सितंबर माह की 17 तारीख को किसकी पूजा होती है ?
(क) इंद्र (ख) कृष्ण
(ग) विश्वकर्मा (घ) सूर्य

136. छत्तीसगढ़ अंचल में पौष पूर्णिमा को मनाए जानेवाले त्योहार को क्या कहते हैं ?
(क) हरेली (ख) गुढ़ी पाड़वा
(ग) ओणम (घ) छेरछेरा पुन्नी

137. 'ओणम' किस प्रदेश का प्रमुख त्योहार है ?
(क) केरल (ख) आंध्र प्रदेश
(ग) तमिलनाडु (घ) कर्नाटक

138. 'गुढ़ी पाड़वा' किस तिथि को मनाया जाता है ?
(क) वैशाख कृष्ण पंचमी (ख) चैत्र शुक्ल दशमी
(ग) आश्विन पूर्णिमा (घ) चैत्र शुक्ल प्रतिपदा

139. भगवान् राम के लंका-विजय के बाद अयोध्या वापस लौटने पर अयोध्यावासियों ने कौन सा त्योहार मनाया था ?
(क) रामनवमी (ख) दशहरा
(ग) दीपावली (घ) होली

140. हिंदू पंचांग के अनुसार नव संवत्सर का आरंभ किस माह से होता है ?
(क) ज्येष्ठ (ख) वैशाख
(ग) पौष (घ) चैत्र

उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 137 देखें।

141. शस्त्रों की पूजा किस तिथि-पर्व को होती है?
(क) गणेश चतुर्थी (ख) विजयादशमी
(ग) गुरु पूर्णिमा (घ) नाग पंचमी

142. विजयादशमी का पर्व किस तिथि को मनाया जाता है।
(क) कार्तिक कृष्ण दशमी (ख) माघ शुक्ल दशमी
(ग) आश्विन शुक्ल दशमी (घ) चैत्र शुक्ल दशमी

143. रक्षाबंधन का पर्व किस मास की किस तिथि को मनाया जाता है।
(क) कार्तिक अमावस्या (ख) चैत्र पूर्णिमा
(ग) श्रावण पूर्णिमा (घ) भाद्रपद सप्तमी

144. होलिका-दहन किस मास की किस तिथि को होता है?
(क) फाल्गुन पूर्णिमा (ख) माघ अमावस्या
(ग) चैत्र प्रतिपदा (घ) कार्तिक दशमी

145. दीपावली का पर्व किस मास की किस तिथि को मनाया जाता है?
(क) आश्विन पूर्णिमा (ख) आश्विन अमावस्या
(ग) कार्तिक पूर्णिमा (घ) कार्तिक अमावस्या

146. विक्रमी संवत् का आरंभ किस मास की किस तिथि को होता है?
(क) चैत्र अमावस्या (ख) चैत्र शुक्ल प्रतिपदा
(ग) फाल्गुन पूर्णिमा (घ) वैशाख पूर्णिमा

147. भारत ब्रिटिश शासन से कब स्वतंत्र हुआ था?
(क) 26.1.1952 (ख) 13.8.1957
(ग) 15.8.1947 (घ) 10.5.1857

148. अंग्रेजों के विरुद्ध भारत का प्रथम स्वतंत्रता संग्राम कब लड़ा गया था?
(क) सन् 1920 में (ख) सन् 1857 में
(ग) सन् 1947 में (घ) सन् 1962 में

149. मत्स्यावतार किस तिथि को हुआ था?
(क) भाद्रपद कृष्ण 6 (ख) आश्विन शुक्ल 10
(ग) श्रावण शुक्ल 7 (घ) चैत्र शुक्ल 5

150. गोस्वामी तुलसीदास ने अपना शरीर-त्याग कब किया था?
(क) श्रावण शुक्ल 7 (ख) चैत्र कृष्ण 10
(ग) कार्तिक शुक्ल 3 (घ) फाल्गुन शुक्ल 5

**उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 137 देखें।**

151. कूर्मावतार कब हुआ था?
(क) चैत्र शुक्ल 9
(ख) वैशाख पूर्णिमा
(ग) फाल्गुन कृष्ण 3
(घ) भाद्रपद कृष्ण 8

152. वराहावतार किस तिथि को हुआ था?
(क) फाल्गुन कृष्ण 5
(ख) श्रावण पूर्णिमा
(ग) भाद्रपद शुक्ल 3
(घ) कार्तिक अमावस्या

153. नृसिंहावतार किस तिथि को हुआ था?
(क) वैशाख शुक्ल 14
(ख) आश्विन कृष्ण 3
(ग) फाल्गुन शुक्ल 10
(घ) चैत्र कृष्ण 8

154. वामनावतार किस तिथि को हुआ था?
(क) चैत्र शुक्ल 9
(ख) आश्विन शुक्ल 6
(ग) मार्गशीर्ष कृष्ण 9
(घ) भाद्रपद शुक्ल 12

155. भगवान् परशुराम का अवतार कब हुआ था?
(क) आश्विन कृष्ण 14
(ख) भाद्रपद कृष्ण 8
(ग) वैशाख शुक्ल 3
(घ) कार्तिक शुक्ल 6

156. श्रीराम का अवतार किस तिथि को हुआ था?
(क) चैत्र शुक्ल 9
(ख) भाद्रपद कृष्ण 8
(ग) आश्विन कृष्ण 3
(घ) फाल्गुन कृष्ण 10

157. श्रीकृष्ण का जन्म कब हुआ था?
(क) भाद्रपद कृष्ण 8
(ख) वैशाख शुक्ल 9
(ग) फाल्गुन शुक्ल 2
(घ) आषाढ़ कृष्ण 5

158. गौतम बुद्ध का जन्म किस तिथि को हुआ था?
(क) आश्विन शुक्ल 10
(ख) कार्तिक शुक्ल 10
(ग) फाल्गुन शुक्ल 12
(घ) चैत्र कृष्ण 13

159. कल्कि अवतार किस तिथि को होने की मान्यता है?
(क) ज्येष्ठ कृष्ण 9
(ख) फाल्गुन शुक्ल 5
(ग) श्रावण शुक्ल 6
(घ) चैत्र कृष्ण 9

160. जिस दिन श्रीराम ने रावण पर विजय प्राप्त की थी उस दिन कौन सी तिथि थी?
(क) अष्टमी
(ख) नवमी

**उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 137 देखें।**

(ग) दशमी (घ) एकादशी

161. स्वामी दयानंद का जन्म कब हुआ था?
(क) संवत् 1680 (ख) संवत् 1880
(ग) संवत् 1881 (घ) संवत् 1781

162. नागपंचमी का त्योहार किस तिथि को मनाया जाता है?
(क) भाद्रपद कृष्ण 5 (ख) श्रावण कृष्ण 5
(ग) श्रावण शुक्ल 5 (घ) चैत्र शुक्ल 5

163. 2 अक्तूबर महात्मा गांधी के अलावा किस अन्य महान् नेता की जन्मतिथि है?
(क) श्री लाल बहादुर शास्त्री (ख) पं. जवाहरलाल नेहरू
(ग) डॉ. भीमराव अंबेडकर (घ) लाला लाजपतराय

164. सेतुबंध रामेश्वरम् की स्थापना श्रीराम ने किस तिथि को की थी?
(क) वैशाख शुक्ल 12 (ख) ज्येष्ठ शुक्ल 5
(ग) आषाढ़ कृष्ण 8 (घ) ज्येष्ठ शुक्ल 10

165. सरदार भगतसिंह को फाँसी कब दी गई थी?
(क) 23 मार्च, 1931 (ख) 24 मार्च, 1931
(ग) 23 मार्च, 1932 (घ) 24 मार्च, 1932

166. सिख गुरु अर्जुन देव का जन्म कब हुआ था?
(क) संवत् 1520 (ख) संवत् 1620
(ग) संवत् 1521 (घ) संवत् 1621

167. प्रसिद्ध सामाजिक व सांस्कृतिक संगठन राष्ट्रीय स्वयंसेवक संघ की स्थापना किस वर्ष हुई थी?
(क) सन् 1925 (ख) सन् 1924
(ग) सन् 1935 (घ) सन् 1923

168. प्रसिद्ध गणितज्ञ एवं ज्योतिषी आर्यभट का जन्म कब हुआ था?
(क) 472 ई. (ख) 476 ई.
(ग) 460 ई. (घ) 452 ई.

169. महाराणा प्रताप एवं अकबर के मध्य हुआ इतिहास-प्रसिद्ध हल्दी घाटी का युद्ध कब हुआ था?
(क) सन् 1526 (ख) सन् 1546
(ग) सन् 1576 (घ) सन् 1556

**उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 137 देखें।**

170. आदि शंकराचार्य का जन्म कब हुआ था ?

(क) 776 ई. (ख) 788 ई.

(ग) 782 ई. (घ) 792 ई.

171. महर्षि अरविंद का जन्म कब हुआ था ?

(क) 15 जुलाई, 1865 (ख) 15 अगस्त, 1872

(ग) 14 अगस्त, 1875 (घ) 19 अगस्त, 1876

172. गंगा, यमुना, सरयू आदि में स्नान और दीपदान के लिए किस माह की पूर्णिमा का महत्त्व है ?

(क) आश्विन (ख) कार्तिक

(ग) मार्गशीर्ष (घ) पौष

173. बुद्ध पूर्णिमा का पर्व किस माह की किस तिथि को मनाया जाता है ?

(क) चैत्र पूर्णिमा (ख) फाल्गुन पूर्णिमा

(ग) वैशाख पूर्णिमा (घ) ज्येष्ठ पूर्णिमा

174. शरत् पूर्णिमा किस माह में आती है ?

(क) आश्विन (ख) कार्तिक

(ग) मार्गशीर्ष (घ) फाल्गुन

175. गुरु पूर्णिमा किस माह की किस तिथि को मनाई जाती है ?

(क) श्रावण पूर्णिमा (ख) आषाढ़ पूर्णिमा

(ग) फाल्गुन पूर्णिमा (घ) माघ पूर्णिमा

176. महाशिवरात्रि का त्योहार किस तिथि को मनाई जाती है।

(क) फाल्गुन कृष्ण 14 (ख) फाल्गुन कृष्ण 8

(ग) ज्येष्ठ कृष्ण 8 (घ) पौष कृष्ण 8

177. मालव विक्रम संवत् का आरंभ कब हुआ था ?

(क) ई.पू. 58 (ख) ई.पू. 86

(ग) ई.पू. 78 (घ) ई.पू. 72

178. पति की कुशलता के लिए रखा जानेवाला महिलाओं का मुख्य व्रत 'करवा चौथ' किस माह की किस तिथि को मनाया जाता है ?

(क) चैत्र शुक्ल 4 (ख) फाल्गुन कृष्ण 4

(ग) कार्तिक कृष्ण 4 (घ) पौष कृष्ण 4

179. पुत्र की कुशलता के लिए रखा जानेवाला महिलाओं का मुख्य व्रत 'सकट

उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 137 देखें।

चौथ' किस माह की किस तिथि को होता है?

(क) माघ शुक्ल 4 (ख) माघ कृष्ण 4

(ग) फाल्गुन कृष्ण 4 (घ) आषाढ़ कृष्ण 4

180. कुँवारी कन्याएँ श्रेष्ठ पति पाने के लिए और विवाहिताएँ सौभाग्य के लिए किस तिथि को निर्जला व्रत रखती हैं?

(क) भाद्रपद कृष्ण 3 (ख) भाद्रपद शुक्ल 3

(ग) श्रावण कृष्ण 3 (घ) श्रावण शुक्ल 3

181. कुँवारी कन्याएँ हरियाली तीज का व्रत कब रखती हैं?

(क) भाद्रपद कृष्ण 3 (ख) भाद्रपद शुक्ल 3

(ग) श्रावण कृष्ण 3 (घ) श्रावण शुक्ल 3

182. पुत्र की कुशलता के लिए रखा जानेवाला हरछठ व्रत कब किया जाता है?

(क) आश्विन कृष्ण 6 (ख) भाद्रपद कृष्ण 6

(ग) आश्विन कृष्ण 6 (घ) भाद्रपद शुक्ल 6

183. महिलाओं द्वारा रखा जानेवाला ऋषि पंचमी का व्रत कब होता है?

(क) वसंत पंचमी (ख) नाग पंचमी

(ग) कार्तिक शुक्ल 5 (घ) भाद्रपद शुक्ल 5

184. पति की दीर्घायु हेतु किया जानेवाला वट सावित्री का व्रत महिलाएँ कब रखती हैं?

(क) कार्तिक पूर्णिमा (ख) ज्येष्ठ अमावस्या

(ग) कार्तिक अमावस्या (घ) ज्येष्ठ पूर्णिमा

185. अहोई अष्टमी या कालाष्टमी कब मनाई जाती है?

(क) कार्तिक कृष्ण 8 (ख) आश्विन कृष्ण 8

(ग) कार्तिक शुक्ल 8 (घ) पौष शुक्ल 8

186. भारतीय संस्कृति में किस माह के सोमवार का विशेष महत्त्व है?

(क) कार्तिक (ख) फाल्गुन

(ग) चैत्र (घ) श्रावण

187. देवोत्थानी एकादशी किस माह और किस पक्ष में होती है?

(क) कार्तिक शुक्ल पक्ष (ख) मार्गशीर्ष कृष्ण पक्ष

(ग) आश्विन कृष्ण पक्ष (घ) माघ शुक्ल पक्ष

188. हनुमानजी के पूजन व व्रत के लिए कौन सा दिन विशेष माना जाता है?

उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 137 व 138 देखें।

(क) बृहस्पतिवार (ख) सोमवार
(ग) मंगलवार (घ) शनिवार

189. किस दिन के व्रत में पूरे दिन व्रत रखकर शाम को चने से बनी भोज्य वस्तुएँ खाते हैं ?
(क) बृहस्पतिवार (ख) सोमवार
(ग) बुधवार (घ) शुक्रवार

190. मौनी अमावस्या किस माह में होती है ?
(क) पौष (ख) माघ
(ग) फाल्गुन (घ) चैत्र

191. संतोषी माता की पूजा और व्रत किस दिन किया जाता है ?
(क) बृहस्पतिवार (ख) शुक्रवार
(ग) बुधवार (घ) सोमवार

192. पापांकुशा एकादशी किस माह और किस पक्ष में होती है ?
(क) आश्विन शुक्ल पक्ष (ख) कार्तिक कृष्ण पक्ष
(ग) पौष शुक्ल पक्ष (घ) चैत्र शुक्ल पक्ष

193. प्रबोधिनी एकादशी किस माह और किस पक्ष में होती है ?
(क) कार्तिक शुक्ल पक्ष (ख) आश्विन कृष्ण पक्ष
(ग) फाल्गुन शुक्ल पक्ष (घ) चैत्र कृष्ण पक्ष

194. भगवान् बुद्ध का जन्म किस माह की किस तिथि को हुआ था ?
(क) चैत्र पूर्णिमा (ख) ज्येष्ठ पूर्णिमा
(ग) वैशाख पूर्णिमा (घ) श्रावण पूर्णिमा

195. भगवान् महावीर का जन्म किस माह की किस तिथि को हुआ था ?
(क) वैशाख कृष्ण 9 (ख) चैत्र शुक्ल 13
(ग) वैशाख शुक्ल 13 (घ) श्रावण अमावस्या

196. आदिगुरु नानकदेवजी का जन्म किस तिथि को हुआ था ?
(क) 15 अप्रैल, 1469 (ख) 12 अप्रैल, 1459
(ग) 11 अप्रैल, 1467 (घ) 17 अप्रैल, 1466

197. भगवान् महावीर को 'कैवल्य ज्ञान' किस तिथि को प्राप्त हुआ था ?
(क) चैत्र शुक्ल 9 (ख) आश्विन शुक्ल 5
(ग) वैशाख शुक्ल 10 (घ) फाल्गुन अमावस्या

**उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 138 देखें।**

198. भगवान् महावीर को किस तिथि को निर्वाण प्राप्त हुआ था ?
(क) वैशाख शुक्ल 3 (ख) चैत्र शुक्ल 3
(ग) कार्तिक अमावस्या (घ) आश्विन कृष्ण 9

199. जैन तीर्थंकर ऋषभदेवजी की जन्मतिथि है—
(क) चैत्र शुक्ल 8 (ख) वैशाख शुक्ल 3
(ग) चैत्र कृष्ण 8 (घ) वैशाख कृष्ण 4

200. गुरु गोविंद सिंहजी का जन्म किस तिथि को हुआ था ?
(क) आश्विन पूर्णिमा (ख) पौष शुक्ल 7
(ग) आश्विन अमावस्या (घ) कार्तिक पूर्णिमा

201. लोहड़ी का पर्व किस तिथि को मनाया जाता है ?
(क) माघ पूर्णिमा (ख) माघ अमावस्या
(ग) माघ कृष्ण 1 (घ) माघ शुक्ल 3

202. खालसा जयंती कब मनाई जाती है ?
(क) चैत्र शुक्ल 5 (ख) चैत्र शुक्ल 6
(ग) चैत्र कृष्ण 5 (घ) चैत्र शुक्ल 9

203. कार्तिक पूर्णिमा को किस सिख गुरु की जयंती मनाई जाती है ?
(क) गुरु गोविंद सिंह (ख) गुरु तेग बहादुर
(ग) गुरु अर्जुन देव (घ) गुरु नानकदेव

204. अन्नकूट व गोवर्धन पूजा पर्व किस तिथि को मनाए जाते हैं ?
(क) कार्तिक शुक्ल 1 (ख) कार्तिक कृष्ण 4
(ग) मार्गशीर्ष अमावस्या (घ) पौष पूर्णिमा

205. पुरी में जगन्नाथजी की रथयात्रा किस तिथि से आरंभ होती है ?
(क) आषाढ़ कृष्ण 3 (ख) श्रावण शुक्ल 7
(ग) ज्येष्ठ शुक्ल 10 (घ) आषाढ़ शुक्ल 3

206. भैया दूज का त्योहार किस तिथि को मनाया जाता है ?
(क) ज्येष्ठ शुक्ल 2 (ख) कार्तिक कृष्ण 2
(ग) आश्विन शुक्ल 2 (घ) कार्तिक शुक्ल 2

207. वसंत पंचमी का पर्व किस तिथि को मनाया जाता है ?
(क) चैत्र शुक्ल 5 (ख) फाल्गुन शुक्ल 5
(ग) माघ कृष्ण 5 (घ) माघ शुक्ल 5

उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 138 देखें।

208. गंगा दशहरा का पर्व कब आयोजित होता है ?
(क) ज्येष्ठ कृष्ण 10
(ख) वैशाख शुक्ल 10
(ग) ज्येष्ठ शुक्ल 10
(घ) वैशाख कृष्ण 10

209. अनंत चतुर्दशी का पर्व किस तिथि को मनाया जाता है ?
(क) भाद्रपद कृष्ण 14
(ख) आश्विन कृष्ण 14
(ग) भाद्रपद शुक्ल 14
(घ) श्रावण शुक्ल 14

210. प्रयाग में कुंभ का मेला किस माह में आयोजित होता है ?
(क) फाल्गुन
(ख) पौष
(ग) मार्गशीर्ष
(घ) माघ

211. व्यास-पूजा किस तिथि को आयोजित होती है ?
(क) आश्विन पूर्णिमा
(ख) आश्विन अमावस्या
(ग) आषाढ़ पूर्णिमा
(घ) श्रावण पूर्णिमा

212. अग्नि का संबंध किस तिथि से है ?
(क) प्रतिपदा
(ख) चतुर्थी
(ग) दशमी
(घ) द्वादशी

213. ब्रह्मा का संबंध किस तिथि से माना जाता है ?
(क) पंचमी
(ख) द्वितीया
(ग) तृतीया
(घ) चतुर्थी

214. गणेश का संबंध किस तिथि से माना जाता है ?
(क) तृतीया
(ख) चतुर्थी
(ग) पंचमी
(घ) षष्ठी

215. सूर्य का संबंध किस तिथि से माना जाता है ?
(क) पंचमी
(ख) षष्ठी
(ग) सप्तमी
(घ) अष्टमी

216. दुर्गा का संबंध किस तिथि से माना जाता है ?
(क) नवमी
(ख) दशमी
(ग) एकादशी
(घ) द्वादशी

217. विष्णु का संबंध किस तिथि से माना जाता है ?
(क) द्वादशी
(ख) त्रयोदशी
(ग) चतुर्दशी
(घ) पूर्णिमा

उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 138 देखें।

218. शिव का संबंध किस तिथि से माना जाता है?

(क) दशमी (ख) एकादशी

(ग) त्रयोदशी (घ) चतुर्दशी

219. चंद्रमा का संबंध किस तिथि से माना जाता है?

(क) द्वादशी (ख) त्रयोदशी

(ग) चतुर्दशी (घ) पूर्णिमा

220. पितरों का संबंध किस तिथि से माना जाता है?

(क) पंचमी (ख) तृतीया

(ग) अष्टमी (घ) अमावस्या

221. वसुओं का संबंध किस तिथि से माना जाता है?

(क) नवमी (ख) अष्टमी

(ग) सप्तमी (घ) दशमी

222. कार्तिकेय का संबंध किस तिथि से माना जाता है?

(क) चतुर्थी (ख) पंचमी

(ग) षष्ठी (घ) सप्तमी



उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 138 देखें।

## 3

# नाम कैसे पड़ा

223. राक्षसों को 'यातुधान' क्यों कहा जाता है ?
    (क) उन्हें यातु विद्या (जादू) का ज्ञान था, इस कारण
    (ख) ब्रह्माजी द्वारा वर दिए जाने के कारण
    (ग) ऋषियों का यज्ञ विध्वंस करने के कारण
    (घ) अति लड़ाकू प्रवृत्ति होने के कारण
224. शिवजी का नाम 'नीलकंठ' कैसे पड़ा ?
    (क) कंठ में सर्प धारण करने के कारण
    (ख) हलाहल विष पी लेने से कंठ नीला पड़ गया था, इस कारण
    (ग) मृगछाला पहनने के कारण
    (घ) जटाओं में गंगा को धारण करने के कारण
225. गंगा को 'त्रिपथगा' क्यों कहते हैं ?
    (क) तीनों लोकों में बहने के कारण
    (ख) शिवजी द्वारा जटा में बाँध लेने के कारण
    (ग) ब्रह्मा के शाप के कारण
    (घ) भगीरथ द्वारा पृथ्वी पर लाए जाने के कारण
226. ब्रह्माजी को 'चतुरानन' क्यों कहा जाता है ?
    (क) वह अति चतुर थे, इस कारण
    (ख) उनके चार नेत्र थे, इस कारण
    (ग) संपूर्ण सृष्टि के रचयिता होने के कारण
    (घ) त्रिदेवों में एक हैं, इस कारण
227. हनुमानजी का नाम 'हनुमान' कैसे पड़ा था ?

उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 138 देखें।

(क) अति बलशाली थे, इस कारण
(ख) लंका में आग लगाई थी, इस कारण
(ग) वह अविवाहित थे, इस कारण
(घ) इंद्र द्वारा वज्र का प्रहार करने से उनकी 'हनु' (ठोड़ी) टेढ़ी हो गई थी, इस कारण

228. अर्जुन को 'पार्थ' क्यों कहते थे?
(क) अर्जुन द्वारा पृथ्वी पर सोने के कारण
(ख) पृथा (कुंती) का पुत्र होने के कारण
(ग) पृथ्वी के अनेक राजाओं को जीतने के कारण
(घ) पृथ्वी से स्वर्ग की यात्रा करने के कारण

229. गरुड़ को 'बैनतेय' क्यों कहा जाता है?
(क) अति विनम्र स्वभाव का होने के कारण
(ख) विष्णु का वाहन होने के कारण
(ग) विनता का पुत्र होने के कारण
(घ) सदैव विनत रहने के कारण

230. पंजाब राज्य का नाम 'पंजाब' कैसे पड़ा?
(क) इस राज्य में पाँच नदियाँ बहने के कारण
(ख) यह राज्य पाँच बार उजड़ा-बसा था, इस कारण
(ग) वहाँ की अधिकांश आबादी सिखों की है, इस कारण
(घ) महाराजा रणजीत सिंह का शासन था, इस कारण

231. आचार्य चाणक्य का नाम 'चाणक्य' कैसे पड़ा?
(क) हठी एवं क्रोधी होने के कारण
(ख) कृष्ण वर्ण के थे, इस कारण
(ग) चणक मुनि के वंश में उत्पन्न हुए थे, इस कारण
(घ) लंबी चोटी धारण करते थे, इस कारण

232. सुप्रसिद्ध गणितज्ञ एवं ज्योतिषाचार्य आर्यभट को 'आश्मकाचार्य' क्यों कहते हैं?
(क) गणितज्ञ थे, इस कारण
(ख) खगोलविद् होने के कारण
(ग) भट—अर्थात् योद्धा थे, इस कारण

उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 138 देखें।

(घ) दक्षिणापथ के अश्मक जनपद में जनमे थे, इस कारण

233. ऐरावत हाथी को 'चतुर्दंत' क्यों कहते हैं ?

(क) वह समुद्र-मंथन से निकला था, इस कारण

(ख) उसके चार दाँत थे, इस कारण

(ग) वह श्वेत वर्ण का था, इस कारण

(घ) इंद्र का हाथी होने के कारण

234. द्रौपदी का एक नाम 'याज्ञसेनी' क्यों था ?

(क) यज्ञ से उत्पन्न होने के कारण

(ख) राजा यज्ञसेन की पुत्री होने के कारण

(ग) अनेक यज्ञ करवाने के कारण

(घ) पांडवों द्वारा राजसूय यज्ञ करवाने के कारण

235. गंगा का एक नाम 'जाह्नवी' कैसे पड़ा ?

(क) शिवजी की जटा से निकलने के कारण

(ख) ब्रह्माजी के कमंडलु से निकलने के कारण

(ग) स्वर्ग से पृथ्वी पर आने के कारण

(घ) जह्नु ऋषि की जंघाओं से निकलने के कारण

236. दैत्यों को 'दैत्य' क्यों कहा जाता है ?

(क) मांस खाते थे, इस कारण

(ख) दिति की संतान थे, इस कारण

(ग) असभ्य व दुराचारी थे, इस कारण

(घ) लूट-मार करते थे, इस कारण

237. प्रसिद्ध गजराज ऐरावत का नाम 'ऐरावत' कैसे पड़ा ?

(क) इरावती का पुत्र होने के कारण

(ख) श्वेतवर्णी होने के कारण

(ग) दैवी शक्तियाँ प्राप्त होने के कारण

(घ) समुद्र से उत्पन्न होने के कारण

238. श्रीकृष्ण के प्रसिद्ध शंख 'पाञ्चजन्य' का नाम 'पाञ्चजन्य' कैसे पड़ा ?

(क) पंचाग्नि में तपाए जाने के कारण

(ख) पंचाल देश से प्राप्त होने के कारण

(ग) पंचजन नामक दानव की हड्डियों से बना था, इस कारण

**उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 138 व 139 देखें।**

(घ) पाँच जनों ने मिलकर बनाया था, इस कारण

239. रावण-पुत्र मेघनाद का एक नाम 'इंद्रजित्' क्यों था?
(क) रावण का पुत्र होने के कारण
(ख) देवराज इंद्र को युद्ध में जीत लेने के कारण
(ग) कठोर तपस्या करने के कारण
(घ) लक्ष्मण को युद्ध में शक्ति-प्रहार कर मूर्च्छित करने के कारण

240. दानवों को 'दानव' क्यों कहते थे?
(क) उपद्रवी होने के कारण
(ख) गंधर्वों का वध करने के कारण
(ग) मानवों का शत्रु होने के कारण
(घ) दनु की संतान होने के कारण

241. राक्षसों को 'निशाचर' क्यों कहते हैं?
(क) उनकी कुरूपता के कारण
(ख) मांसाहारी होने के कारण
(ग) सुरापान करने तथा परस्त्री-हरण करने के कारण
(घ) निशा (रात्रि) में विचरण करने के कारण

242. महर्षि वाल्मीकि का पूर्व नाम 'रत्नाकर' था, फिर 'वाल्मीकि' नाम कैसे पड़ा?
(क) रामायण की रचना करने के कारण
(ख) तपस्या करते समय वल्मीक (बाँबी) से ढक जाने के कारण
(ग) लूट-मार करने के कारण
(घ) 'मरा-मरा' का जाप करने के कारण

243. देवी दुर्गा का नाम 'दुर्गा' कैसे पड़ा था?
(क) महिषासुर का वध करने के कारण
(ख) शक्तिशालिनी होने के कारण
(ग) दुर्ग नामक असुर का वध करने के कारण
(घ) विकराल रूप धारण करने के कारण

244. सीताजी को 'जानकी' क्यों कहते हैं?
(क) पृथ्वी से उत्पन्न होने के कारण
(ख) हल के फल से उत्पन्न होने के कारण

उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 139 देखें।

(ग) जनक की पुत्री होने के कारण

(घ) श्रीराम द्वारा त्याग दिए जाने के कारण

245. सीताजी का एक नाम 'वैदेही' कैसे पड़ा?

(क) पृथ्वी से जन्म लेने के कारण

(ख) भूमि में समा जाने के कारण

(ग) विदेह जनक की पुत्री होने के कारण

(घ) श्रीराम से विवाह होने के कारण

246. श्रीराम का एक नाम 'राघव' कैसे पड़ा?

(क) राक्षसों का वध करने के कारण

(ख) रघु वंश में जनमने के कारण

(ग) पितृभक्त होने के कारण

(घ) रावण का वध करने के कारण

247. दुर्योधन, दुःशासन आदि को 'कौरव' क्यों कहते थे?

(क) सौ भाई थे, इस कारण

(ख) अंधे पिता के पुत्र थे, इस कारण

(ग) कुरु वंशज थे, इस कारण

(घ) अनाचारी थे, इस कारण

248. गंगा का एक नाम 'भागीरथी' क्यों है?

(क) भगीरथ घोर तपस्या करके पृथ्वी पर लाए थे, इस कारण

(ख) पृथ्वी पर बहती थीं, इस कारण

(ग) शिवजी ने अपनी जटाओं में बाँध लिया था, इस कारण

(घ) ब्रह्माजी द्वारा शापित होने के कारण

249. युधिष्ठिर, भीम, अर्जुन, नकुल व सहदेव को 'पांडव' क्यों कहा जाता था?

(क) पांडु के पुत्र थे, इस कारण

(ख) कुल पाँच भाई थे, इस कारण

(ग) पाँचों ने द्रौपदी से विवाह किया था, इस कारण

(घ) पाँचों भाइयों में अत्यंत प्रेमभाव था, इस कारण

250. इंद्र को 'देवराज' क्यों कहते हैं?

(क) देवताओं के राजा होने के कारण

(ख) अर्जुन ने उन्हें पराजित किया था, इस कारण

उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 139 देखें।

(ग) स्वर्ग के राजा थे, इस कारण
(घ) अनेक अप्सराओं के स्वामी थे, इस कारण

251. हस्तिनापुर का नाम 'हस्तिनापुर' कैसे पड़ा?
(क) अत्यंत समृद्ध होने के कारण
(ख) गंगा नदी के किनारे बसा होने के कारण
(ग) महाराज हस्ती द्वारा बसाए जाने के कारण
(घ) इस नगर में हस्ति (हाथी) बहुत थे, इस कारण

252. शिवजी का एक नाम 'आशुतोष' कैसे पड़ा?
(क) शीघ्र प्रसन्न हो जाते हैं, इस कारण
(ख) पूरे शरीर पर भभूत लपेटे रहने के कारण
(ग) गले में सर्पों की माला पहनने के कारण
(घ) विष को पी जाने के कारण

253. पार्वतीजी का नाम 'पार्वती' कैसे पड़ा?
(क) शिवजी के साथ विवाह होने के कारण
(ख) पर्वत (हिमालय) की पुत्री होने के कारण
(ग) पर्वत पर निवास करने के कारण
(घ) पर्वत पर तपस्या करने के कारण

254. गणेशजी का नाम 'गणेश' कैसे पड़ा?
(क) हाथी का मस्तक धारण करने के कारण
(ख) शिव-पार्वती के पुत्र होने के कारण
(ग) प्रखर मेधा शक्ति से संपन्न होने के कारण
(घ) देवगण के अधीश (गण + ईश = गणेश) होने के कारण

255. श्रीकृष्ण को 'वासुदेव' क्यों कहा जाता है?
(क) अर्जुन को गीता का उपदेश दिया था, इस कारण
(ख) द्वारका के राजा थे, इस कारण
(ग) गोवर्धन पर्वत उठा लिया था, इस कारण
(घ) वसुदेव के पुत्र थे, इस कारण

256. देवताओं के सेनापति कार्तिकेय का नाम 'कार्तिकेय' कैसे पड़ा?
(क) शिवजी के पुत्र थे, इस कारण
(ख) कृत्तिका नक्षत्र में जन्म लेने के कारण

उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 139 देखें।

(ग) कृत्तिकाओं द्वारा पाले जाने के कारण
(घ) दानवों का संहार करने के कारण

257. महर्षि वेदव्यास को 'द्वैपायन' क्यों कहा जाता है ?
(क) कृष्ण वर्ण के थे, इस कारण
(ख) धृतराष्ट्र, पांडु व विदुर को उत्पन्न करने के कारण
(ग) नदी के द्वीप में जनमे थे, इस कारण
(घ) महाज्ञानी होने के कारण

258. द्रोणाचार्य (महाभारत) का नाम 'द्रोण' क्यों था ?
(क) धनुर्वेद के ज्ञाता थे, इस कारण
(ख) हस्तिनापुर के राजकुमारों को शिक्षा देने के कारण
(ग) गुरुदक्षिणा में एकलव्य का अँगूठा लेने के कारण
(घ) द्रोण नामक यज्ञपात्र में जन्म लेने के कारण



उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 139 देखें।

4

# अंकों से संबद्ध जानकारियाँ

259. ज्योतिर्लिंगों की संख्या कुल कितनी है?
(क) बारह (ख) पंद्रह
(ग) अठारह (घ) इक्कीस

260. मनुष्य-जीवन को कितने आश्रमों में विभाजित किया गया है?
(क) तीन (ख) चार
(ग) पाँच (घ) छह

261. संस्कार कुल कितने प्रकार के होते हैं?
(क) चौदह (ख) पंद्रह
(ग) सोलह (घ) सत्रह

262. श्रृंगार कुल कितने प्रकार के होते हैं?
(क) तेरह (ख) चौदह
(ग) पंद्रह (घ) सोलह

263. संवत्सर कुल कितने हैं?
(क) चालीस (ख) पचास
(ग) साठ (घ) सत्तर

264. पुरियाँ (पुरी) कुल कितनी हैं?
(क) दस (ख) नौ
(ग) सात (घ) आठ

265. योगिनियों की संख्या कुल कितनी है?
(क) साठ (ख) बासठ
(ग) चौंसठ (घ) छासठ

उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 139 देखें।

266. पर्वतों की कुल संख्या कितनी मानी गई है?
(क) नौ (ख) सात
(ग) ग्यारह (घ) दस

267. महानदियाँ कुल कितनी हैं?
(क) चार (ख) छह
(ग) सात (घ) आठ

268. शक्तिपीठों की संख्या कितनी है?
(क) चार (ख) इकतीस
(ग) बयालीस (घ) इक्यावन

269. एक अक्षौहिणी सेना में कुल कितने रथ होते हैं?
(क) 65,610 (ख) 70,360
(ग) 21,870 (घ) 10,9,350

270. एक अक्षौहिणी सेना में कुल कितने अश्व होते हैं?
(क) 64,610 (ख) 65,610
(ग) 65,710 (घ) 65,500

271. 'महाभारत' ग्रंथ में कुल कितने श्लोक हैं?
(क) लगभग 1,00,217 (ख) लगभग 90,000
(ग) लगभग 70,000 (घ) लगभग 80,000

272. महाभारत युद्ध में कुल कितने सैनिक मारे गए थे?
(क) 1,50,10,32,000 (ख) 1,10,10,10,000
(ग) 1,66,00,20,000 (घ) 1,20,34,15,000

273. लंका जाने हेतु श्रीराम की सेना द्वारा समुद्र पर बनाए गए सेतु की लंबाई कितनी थी?
(क) 10 योजन (ख) 50 योजन
(ग) 100 योजन (घ) 150 योजन

274. अश्वमेध यज्ञ कितने समय में समाप्त होता है?
(क) 6 माह (ख) 10 माह
(ग) 1 वर्ष (घ) 2 वर्ष

275. सम्राट् अशोक ने कुल कितने स्तूपों का निर्माण करवाया था?

**उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 139 देखें।**

(क) 80,000 (ख) 82,000
(ग) 84,000 (घ) 86,000

276. हिंदू काल-गणना के अनुसार सबसे छोटी गणना कौन सी है?
(क) काष्ठा (ख) निमेष
(ग) मुहूर्त (घ) अहोरात्र

277. काल-गणना के अंतर्गत एक अहोरात्र में कितने मुहूर्त होते हैं ?
(क) बीस (ख) तीस
(ग) चालीस (घ) पचास

278. काल-गणना के अंतर्गत एक काष्ठा में कितने निमेष होते हैं ?
(क) अठारह (ख) बीस
(ग) पच्चीस (घ) सत्ताईस

279. कितनी काष्ठाओं की एक कला होती है ?
(क) दस (ख) बीस
(ग) तीस (घ) चालीस

280. एक मुहूर्त में कितनी कलाएँ होती हैं ?
(क) तीस (ख) चालीस
(ग) पचास (घ) साठ

281. एक संवत्सर में कितने अहोरात्र होते हैं ?
(क) 220 (ख) 360
(ग) 290 (घ) 310

282. एक मास में कुल कितने पक्ष होते हैं ?
(क) तीन (ख) चार
(ग) दो (घ) पाँच

283. चांद्र वर्ष कितने दिन का होता है?
(क) 350 (ख) 352
(ग) 354 (घ) 356

284. सौर वर्ष कितने दिन का होता है?
(क) 365 (ख) 366
(ग) 367 (घ) 368

285. वेद कुल कितने हैं ?

उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 139 व 140 देखें।

(क) पाँच (ख) तीन
(ग) चार (घ) छह

286. भारतीय मान्यतानुसार ग्रहों की कुल कितनी संख्या है ?
(क) आठ (ख) नौ
(ग) दस (घ) ग्यारह

287. उपनिषदों की कुल संख्या कितनी है ?
(क) साठ (ख) सत्तर
(ग) अस्सी (घ) एक सौ आठ

288. पुराण कुल कितने हैं ?
(क) सोलह (ख) सत्रह
(ग) अठारह (घ) बीस

289. युग कुल कितने माने जाते हैं ?
(क) तीन (ख) पाँच
(ग) चार (घ) छह

290. ऋतुएँ कुल कितनी हैं ?
(क) चार (ख) पाँच
(ग) छह (घ) सात

291. दिशाओं की कुल कितनी संख्या है ?
(क) सात (ख) आठ
(ग) नौ (घ) दस

292. वायु कितने प्रकार की मानी जाती है ?
(क) सात (ख) आठ
(ग) नौ (घ) दस

293. दक्ष प्रजापति की पुत्री विश्वा के पुत्र विश्वेदेव कुल कितने हैं ?
(क) साठ (ख) तिरसठ
(ग) छासठ (घ) उनहत्तर

294. कलाएँ कुल कितने प्रकार की मानी जाती हैं ?
(क) साठ (ख) इकसठ
(ग) बासठ (घ) चौंसठ

295. मात्रिकाएँ कुल कितनी हैं ?

**उत्तर के लिए कृपया पृष्ठ सं. 140 देखें।**

